प्रधान संपादक—पुरातत्त्वाचार्य जिनविजय मुनि
[ संमान्य संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर ]

• • •

ग्रन्थाङ्क २६

महाकवि - भोलानाथ - विरचित—

# कर्णकुतूहल

नाम नाटकम्

तथा

## श्रीकृष्णलीलामृतकाव्यम्

• • •

प्रकाशक
राजस्थान - राज्य - संस्थापित
राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर
RAJASTHAN ORIENTAL RESEARCH INSTITUTE, JAIPUR.
जयपुर ( राजस्थान )

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

प्रधान संपादक—पुरातत्त्वाचार्य, जिनविजय मुनि

[ सम्मान्य संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर ]




ग्रन्थाङ्क २६

महाकवि - भोलानाथ - विरचित

# कर्णकुतूहल

नाम नाटकम्

तथा

## श्रीकृष्णलीलामृतकाव्यम्




प्रकाशक

राजस्थान राज्य संस्थापित

## राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर

Rajasthan Oriental Research Institute, Jaipur

जयपुर ( राजस्थान )

# राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

राजस्थान राज्य द्वारा प्रकाशित

सामान्यतः अखिल भारतीय तथा विशेषतः राजस्थानदेशीय पुरातनकालीन
संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश, राजस्थानी, हिन्दी आदि भाषानिबद्ध
विविधवाङ्मयप्रकाशिनी विशिष्ट ग्रन्थावली

---

प्रधान संपादक

पुरातत्त्वाचार्य, जिनविजय मुनि

[ ऑनररि मैंबर ऑफ जर्मन ओरिएन्टल सोसाइटी, जर्मनी ]

सम्मान्य सदस्य

भाण्डारकर प्राच्यविद्या संशोधन मन्दिर, पूना; गुजरात साहित्य सभा, अहमदाबाद;
विश्वेश्वरानन्द वैदिक शोधनप्रतिष्ठान, होशियारपुर; निवृत्त सम्मान्य नियामक-
( ऑनररि डायरेक्टर )- भारतीय विद्याभवन, बम्बई,

---

ग्रन्थांक २६

महाकवि-भोलानाथ-विरचित

# कर्णकुतूहल

## नाम नाटकम्

तथा

## श्रीकृष्णलीलामृतकाव्यम्

---

प्रकाशक

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर

जयपुर ( राजस्थान )

चैत्र
विक्रमाब्द २०१४
राष्ट्रीय शकाब्द १८७९

अप्रेल
खिस्ताब्द १९५७

महाकवि भोलानाथ विरचितं

# कर्णकुतूहलम्

## नाम नाटकम्

तथा

# श्रीकृष्णलीलामृतकाव्यम्

संपादक

श्री गोपालनारायण बहुरा, एम. ए.

प्रकाशनकर्त्ता

राजस्थान राज्याज्ञानुसार

संचालक, राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मंदिर

जयपुर ( राजस्थान )

विक्रमाब्द २०१४ ] भारतराष्ट्रीय शकाब्द १८७९ [ ख्रिस्ताब्द १९५७

प्रथमावृत्ति ❀ मूल्य १) रु० ५० न० पै०

मुद्रक-हनुमान प्रेस, जयपुर । कव्हर और प्रकाशकीय वक्तव्य प्रभात प्रेस, जयपुर

# प्रकाशकीय वक्तव्य

राजस्थान एवं गुजरात, मालवा आदि प्रदेशों में प्राचीन हस्तलिखित ग्रन्थों के बिखरे हुए एवं जीर्ण-शीर्ण दशा में जो संग्रह प्राप्त होते हैं उनमें संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश एवं प्राचीन राजस्थानी-गुजराती भाषा में रचित छोटी-बड़ी ऐसी सैकड़ों ही साहित्यिक कृतियां उपलब्ध होती हैं जो अभी तक प्रायः अज्ञात और अप्रकाशित हैं। विद्वानों का लक्ष्य प्रायः अभी तक उन्हीं सुप्रसिद्ध और सुज्ञात ग्रन्थों के अन्वेषण एवं संशोधन की तरफ रहा है जो यत्र तत्र यथेष्ट मात्रा में उपलब्ध होते हैं। ग्रन्थों के सम्पादन और प्रकाशन के विषय में भी प्रायः यही प्रथा चली आ रही है। सुप्रसिद्ध और सुज्ञात ग्रन्थों के सिवाय छोटी और प्रकीर्ण रचनाओं के विषय में विद्वानों का विशेष लक्ष्य नहीं जाता है और इसीलिये अभी तक ऐसी रचनाओं के सम्पादन और प्रकाशन का मुख्य प्रयत्न प्रायः नहीं सा हुआ है। हमारे प्राचीन इतिहास एवं सांस्कृतिक सामग्री की दृष्टि से इन फुटकर रचनाओं में जो ज्ञातव्य छिपे पड़े हैं उनकी तरफ हमारा ध्यान बिल्कुल नहीं गया है, ऐसा कहा जाय तो कोई अत्युक्ति नहीं होगी।

राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर का कार्य प्रारम्भ करते समय हमारा लक्ष्य इस प्रकार के प्रकीर्ण साहित्य का अन्वेषण, संग्रह, संरक्षण, संशोधन, सम्पादन एवं प्रकाशन आदि करने का रहा है और तदनुसार राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला द्वारा ऐसी अनेकानेक साहित्यिक रचनाओं को सुयोग्य विद्वानों द्वारा शोधित और सम्पादित करा कर प्रकाश में लाने का आयोजन हमने किया है।

संस्कृत साहित्य में नाटकों का विशेष महत्त्व है। श्रव्य काव्य परम्परा में विद्वानों ने नाटकों के अनेक भेदों का वर्णन किया है। मध्यकाल में राजाओं और उनके सभासदों के प्रीत्यर्थ भी नाटक लिखे गये हैं जिनमें बहुत से अज्ञात और अप्रसिद्ध हैं। "कर्णकुतूहल" ऐसा ही एक लघु-नाटक है जो महाकवि भोलानाथ द्वारा जयपुर के महाराजा प्रतापसिंहजी के गुरु और प्रमुख परामर्श-दाता महाराजा श्री सदाशिव के प्रीत्यर्थ निर्मित है। यद्यपि इसका प्रारम्भ प्राचीन शास्त्रीय ढङ्ग से ही होता है किन्तु आगे एक आख्यायिका में पर्यवसान हो जाने से इसमें नाट्यशास्त्र के पूरे लक्षणों का निर्वाह नहीं हुआ है फिर भी एक

राजस्थानी कवि की सरल संस्कृत में रचना होने के कारण हम इस नाटक को राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला के पुष्प रूप में प्रकाशित कर रहे हैं। एतद्विषयक विशेष ज्ञातव्य के लिये सम्पादकीय भूमिका देखनी चाहिये।

महाकवि भोलानाथ ने संस्कृत और हिन्दी में अनेक ग्रन्थ लिखे हैं जिनमें अब तक कोई भी प्रकाशित नहीं हुआ है और इस दृष्टि से यह कवि अभी तक अज्ञात एवं अप्रसिद्ध है। हमारे प्रवर सहकारी श्री गोपाल नारायण बहुरा ने "कर्णकुतूहल" की शोधित, सम्पादित एवं सम्बन्द्ध सन्दर्भों से युक्त प्रति तैयार करके जब हमें दिखलाई तो हमने उपयोगी जान कर इसे प्रकाशनार्थ चुन लिया। ग्रन्थकर्त्ता एवं तत्सम्बन्धी ऐतिहासिक टिप्पणियों का निर्माण परिश्रम एवं गम्भीर अध्ययन के साथ किया गया है जिससे सम्पादक की साहित्यिक एवं शोध विषयक अभिरुचि का भली भांति पता चलता है और इस दृष्टि से यह कृति अधिक उपयोगी और बोधगम्य हो गई है। कवि की एक दूसरी लघु संस्कृत रचना "श्रीकृष्णलीलामृतम्" को भी जिसमें श्रीमद्भागवत के आधार पर भगवान् श्रीकृष्ण की दिव्य लीलाओं का वर्णन किया गया है, इसके साथ ही लगा दिया गया है। आशा है अधिकारी पाठकगण लाभ उठावेंगे।

१, ज्येष्ठ, १८७९ शकाब्द
२२, मई, १९५७ खिस्ताब्द

मुनि जिनविजय
सम्मान्य सञ्चालक,
राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर, जयपुर।

# राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर

## राजस्थान सरकार द्वारा प्रस्थापित

## राजस्थानमें प्राचीन साहित्यके संग्रह, संरक्षण, संशोधन और प्रकाशन कार्यका महत् प्रतिष्ठान

राजस्थानका सुविशाल प्रदेश, अनेकानेक शताब्दियोंसे भारतका एक हृदयस्वरूप स्थान बना हुआ होनेसे विभिन्न जनपदीय संस्कृतियों का यह एक केन्द्रीय एवं समन्वय भूमि सा संस्थान बना हुआ है। प्राचीनतम आदिकालीन वनवासी भिल्लादि जातियों के साथ, इतिहासयुगीन आर्य जाति के भिन्न भिन्न जनसमूहों का यह प्रिय प्रदेश बना हुआ है। वैदिक, जैन, बौद्ध, शैव, भागवत एवं शाक्त आदि नाना प्रकारके धार्मिक तथा दार्शनिक संप्रदायोंके अनुयायी जनोंका यहां स्वस्थ और सहिष्णुतापूर्ण सन्निवेश हुआ है। कालक्रमानुसार मौर्य, शक, क्षत्रप, गुप्त, हूण प्रतिहार, गुहिलोत, परमार, चालुक्य, चाहमान, राष्ट्रकूट आदि भिन्न-भिन्न राजवंशोंकी राज्यसत्ताएं इस प्रदेश में स्थापित होती गई और उनके शासनकाल में यहांकी जनसंस्कृति और राष्ट्रसम्पत्ति यथेष्ठ रूपमें विकसित और समुन्नत बनती रही। लोगों की सुख समृद्धिके साथ विद्यावानोंकी विद्योपासना भी वैसी ही प्रगतिशील बनी रही, जिसके परिणाममें, समयानुसार, संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और देश्य भाषाओंमें असंख्य ग्रन्थोंकी रचनारूप साहित्यिक समृद्धि भी इस प्रदेशमें विपुल प्रमाणमें निर्मित होती गई।

इस प्रदेशमें रहने वाली जनताका सांस्कृतिक और आध्यात्मिक अनुराग अद्भुत रहा है, और इसके कारण राजस्थानके गांव-गांवमें आज भी नाना प्रकारके पुरातन देवस्थानों और धर्म-स्थानोंका गौरवोत्पादक अस्तित्व हमें दृष्टिगोचर हो रहा है। राजस्थानीय जनताके इस प्रकारके उत्तम सांस्कृतिक–आध्यात्मिक अनुरागके कारण विद्योपासक वर्गद्वारा स्थान-स्थान पर विद्यामठों, उपाश्रयों, आश्रमों और देवमन्दिरोंमें वाङ्मयात्मक साहित्यके संग्रहरूप ज्ञानभण्डार–सरस्वतीभंडार भी यथेष्ट परिमाणमें स्थापित थे। ऐतिहासिक उल्लेखोंके आधारसे ज्ञात होता है कि राजस्थानके अनेकानेक प्राचीन नगर जैसे–आघाट, भिन्नमाल, जाबालिपुर, सत्यपुर, सिरोही, बाहडमेर, नागौर, मेड़ता, जैसलमेर, सोजत, पाली, फलोदी, जोधपुर, बीकानेर, सुजानगढ़, भटिंडा, रणथम्भोर, मांडल, चित्तोड़, अजमेर, नराना, आमेर, सांगानेर, किशनगढ़, चुरू, फतेहपुर, सीकर आदि

सैकड़ों स्थानोंमें, अच्छे अच्छे ग्रन्थभण्डार विद्यमान थे। इन भण्डारोंमें संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और देश्य भाषाओंमें रचे गये हजारों ग्रन्थोंकी हस्तलिखित मूल्यवान् पोथियां संगृहीत थी। इनमें से अब केवल जैसलमेर जैसे कुछ-एक स्थानोंके ग्रन्थभण्डार ही किसी प्रकार सुरक्षित रह पाये हैं। मुसलमानों और अंग्रेजों जैसे विदेशीय राज्यलोलुपोंके संहारात्मक आक्रमणोंके कारण, हमारी वह प्राचीन साहित्य-सम्पत्ति बहुत कुछ नष्ट हो गई। जो कुछ बची-खुची थी वह भी पिछले १००–१५० वर्षोंके अन्दर, राजस्थानसे बाहर– जैसे काशी, कलकत्ता, बम्बई, मद्रास, बंगलोर, पूना, बड़ौदा, अहमदाबाद आदि स्थानोंमें स्थापित नूतन साहित्यिक संस्थाओंके संग्रहोंमें बड़ी तादाद में जाती रही है। और तदुपरान्त यूरोप एवं अमेरिकाके भिन्न-भिन्न ग्रन्थालयोंमें भी हजारों ग्रन्थ राजस्थान से पहुँचते रहे हैं। इस प्रकार यद्यपि राजस्थानका प्राचीन साहित्य-भण्डार एक प्रकारसे अब खाली हो गया है, तथापि, खोज करने पर, अब भी हजारों ग्रन्थ यत्रतत्र उपलब्ध हो रहे हैं जो राजस्थानके लिये नितान्त अमूल्य निधि स्वरूप होकर अत्यन्त ही सुरक्षणीय एवं संग्रहणीय हैं।

हर्ष और सन्तोषका विषय है कि राजस्थान सरकारने हमारी विनम्र प्रेरणासे प्रेरित हो कर, इस **राजस्थान पुरातत्त्वान्वेषण मन्दिर** (राजस्थान ओरिएण्टल रिसर्च इन्सटीट्यूट) की स्थापना की है और इसके द्वारा राजस्थानके अवशिष्ट प्राचीन ज्ञानभण्डारकी सुरक्षा करनेका समुचित कार्य प्रारम्भ किया है। इस कार्यालय द्वारा राजस्थानके गांव-गांवमें ज्ञात होने वाले ग्रन्थोंकी खोज की जा रही है और जहां कहींसे एवं जिस किसी के पास उपयोगी ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं उनको खरीद कर सुरक्षित रखने का प्रबन्ध किया जा रहा है। सन् १९५० में इस प्रतिष्ठानकी प्रायोगिक स्थापना की गई थी, और अब पिछले वर्ष, १९५६ के प्रारम्भसे, सरकारने इसको स्थायी रूप दे दिया है और इसका कार्यक्षेत्र भी कुछ विस्तृत बनाया गया है। अब तकके प्रायोगिक कार्य के परिणाममें भी इस प्रतिष्ठानमें प्रायः १०००० जितने पुरातन हस्तलिखित ग्रन्थोंका एक अच्छा मूल्यवान संग्रह संचित हो चुका है। आशा है कि भविष्यमें यह कार्य और भी अधिक वेग धारण करता जायगा और दिन प्रति-दिन अधिकाधिक उन्नति करता जायगा।



## राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला

जिस प्रकार उक्त रूपसे इस प्रतिष्ठानके प्रस्थापित करने का एक उद्देश्य राजस्थानकी प्राचीन साहित्यिक सम्पत्तिका संरक्षण करनेका है वैसा ही अन्य उद्देश्य इस साहित्यनिधिके बहुमूल्य रत्नस्वरूप ग्रन्थोंको प्रकाशमें लानेका भी है। राजस्थानमें उक्त रूपमें जो प्राचीन ग्रन्थ उपलब्ध होते हैं, उनमें सैकड़ों ग्रन्थ तो ऐसे हैं जो अभी तक प्रकाशमें नहीं आये हैं; और

सैकड़ों ही ऐसे हैं जिनके नाम तक भी अभी तक विद्वानोंको ज्ञात नहीं हैं। यह सब कोई जानते हैं कि इन ग्रन्थोंमें हमारे राष्ट्रके प्राचीन सांस्कृतिक इतिहासकी विपुल साधन-सामग्री छिपी पड़ी है। हमारे पूर्वज हजारों वर्षों तक जो ज्ञानार्जन करते रहे उसका निष्कर्ष और नवनीत निकाल निकाल कर, वे अपनी भावी सन्ततिके उपयोगके लिये इन ग्रन्थात्मक कृतियोंमें सञ्चित करते गये। व्याकरण, कोष, काव्य, नाटक, अलङ्कार, छन्द, ज्योतिष, वैद्यक, कामविज्ञान, अर्थशास्त्र, शिल्पकला आदि लौकिक विद्याओंके ज्ञानके साथ श्रुति, स्मृति, पुराण, धर्मसूत्र, न्याय, वैशेषिक, सांख्य, योग, मीमांसा, जैन, बौद्ध, शाक्त, तन्त्र, मन्त्र, आदि धार्मिक, दार्शनिक एवं आध्यात्मिक विद्याओंके रहस्य भी इन ग्रन्थोंमें नाना स्वरूपोंमें ग्रथित किये हुये हैं। इसी प्रकार, युग युगमें होने वाले अनेक शूरवीर, दानी-ज्ञानी, सन्त-महन्त, त्यागी-वैरागी, भक्त-विरक्त, आदि गुण विशिष्ट नर-नारी जनोंके जीवन और कार्योंके विविध वर्णन–चित्रण भी इन्हीं ग्रन्थोंमें अन्तर्निहित हैं। अर्थात् हमारे राष्ट्रकी सर्व प्रकारकी गौरव-गरिमाविषयक कथा-गाथाकी रक्षा करने वाला हमारा यही एकमात्र प्राचीन साहित्यसंग्रह है। इसीके प्रकाशसे संसारमें भारतका गुरुपद ज्ञात हुआ और स्थापित हुआ है। यद्यपि आज तक इनमें से हजारों ही प्राचीन ग्रन्थ, प्रकाशमें आ चुके हैं, फिर भी हजारों ही ऐसे ग्रन्थ और बाकी हैं जो अन्धकार के तलघरमें दबे पड़े हैं। इनका उद्धार करना और इन्हें प्रकाशमें रखना, यह अब इस नूतन जीवन प्राप्त नव्य भारतके प्रत्येक व्यक्ति और संस्थाका परम कर्तव्य है। इसी कर्तव्यको लक्ष्य कर, इस संस्था द्वारा '**राजस्थान पुरातन ग्रन्थमाला**' के प्रकाशनका आयोजन भी किया गया है। इसके द्वारा संस्कृत, प्राकृत, अपभ्रंश और देश्य भाषाओंमें निबद्ध विविध विषयोंके प्राचीन ग्रन्थ, तज्ज्ञ एवं सुयोग्य विद्वानों से संशोधित और सम्पादित हो कर प्रकाशित किये जा रहे हैं। अब तक कोई छोटे बड़े २५ ग्रन्थ प्रकाशित हो चुके हैं और प्रायः २० से अधिक ग्रन्थ प्रेसों में छप रहे हैं। राजस्थान सरकार वर्तमानमें, इस कार्यके लिये प्रतिवर्ष २०००० रुपये खर्च कर रही है--पर हमारी कामना है कि भविष्यमें यह रकम बढ़ाई जाय और तदनुसार अधिक संख्यामें इन प्राचीन ग्रन्थोंका समुद्धार और प्रकाशन-कार्य किया जाय।

साहित्यका प्रकाश ही प्रजाके अज्ञानान्धकारको नष्ट कर उसे दिव्यताका दर्शन कराता है।

माघ शुक्ला १४, वि० सं० २०१३.
(जीवनके ७० वें वर्षका प्रथम दिन)

मुनि जिनविजय

# प्रास्ताविक परिचय

पूना के सुप्रसिद्ध भाण्डारकर ओरिएण्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट के ग्रन्थ-संग्रहाध्यक्ष (क्यूरेटर) श्री पी० के० गोडे महोदय का 'पूना ओरिएण्टलिस्ट' भा० २ पृ० १६६-१८० में The Asvamedha Performed by Sawai Jaisingh नामक लेख प्रकाशित हुआ था। इसमें उन्होंने जयपुर के महाराजा माधवसिंह (प्रथम) के गुरु सदाशिव का उल्लेख करते हुये यह अनुमान किया है कि ये सदाशिव वही थे जिनका नाम 'माधवसिंहार्या-शतक' के कर्त्ता श्याम भट्ट ने 'आचारस्मृतिचन्द्रिका' के प्रणेता के रूप में उद्धृत किया है। इस लेख को पढ़ने के कुछ ही दिनों बाद सुहृद्वर पण्डित मनोहरलाल जी शुक्ल से मिलना हुआ और उन्होंने मुझे अपने पूर्वज महाकवि भोलानाथ-रचित 'कर्णकुतूहलम्' नाटक की एक हस्तलिखित प्रति दिखाई। इस प्रति के प्रथम कुतूहल में भट्ट सदाशिव का नाम देख कर उत्सुकता बढ़ी और कुछ अधिक जानकारी प्राप्त करने का मन हुआ। संयोगवश उन्हीं दिनों में भट्ट लक्ष्मीलालजी मिले जो जयपुर के भूतपूर्व भट्टराजाजी के ठिकाने से सम्बद्ध हैं और वहां का कामकाज देखते हैं। उनसे बातचीत करने पर ज्ञात हुआ कि भट्टराजाजी का ठिकाना सदाशिवजी के समय में कायम हुआ था, वे महाराजा माधवसिंह (प्रथम) के साथ यहां आये थे और उनके पिता का नाम रत्नेश्वर था। ये औदुम्बर भट्ट थे और बड़े कर्मकाण्डी ब्राह्मण थे। महाराजा माधवसिंह का सब राज्यकार्य इन्हीं के परामर्श से चलता था। अब, 'कर्णकुतूहलम्' की प्रस्तावना के तथ्य स्पष्ट हो गये तथा अन्यान्य कागज पत्रादि देखने पर मैं इस निष्कर्ष पर पहुँचा कि श्री गोडे महोदय का जिन सदाशिव भट्ट से तात्पर्य है वे ये औदुम्बर भट्टजी थे न कि दशपुरज्ञातीय गदाधर पुत्र सदाशिव जो 'आचारस्मृतिचन्द्रिका' के कर्त्ता थे।

उपर्युक्त सूचनाओं के आधार पर मैंने श्री गोडे महोदय को पत्र लिखा और उन्होंने उदारतापूर्वक इन्हें स्वीकार करते हुये 'कर्णकुतूहलम्' को प्रकाश में लाने का संकेत किया। तदुपरान्त श्रीमनोहरलालजी से प्रस्तुत नाटक की प्रति (जो उन्होंने मुझे इन्हीं भोलानाथ प्रणीत 'श्रीकृष्णलीलामृतम्' की हस्तलिपि के साथ सहर्ष दे दी) लेकर एतद्विषयक अन्यान्य सामग्री भट्ट श्रीलक्ष्मीलालजी से प्राप्त करके इस लेख का इससे आगे का अंश तैयार कर लिया गया। जब यह सामग्री मैंने अपने विभाग के अध्यक्ष श्रद्धेय पुरातत्त्वाचार्य मुनि श्रीजिनविजयजी महाराज को दिखाई तो उन्होंने 'कर्णकुतूहलम्' और 'श्रीकृष्णलीलामृतम्' दोनों ही लघुकृतियों को मन्दिर से प्रकाशित करना स्वीकार कर लिया।

इस प्रकार ये दोनों रचनायें मुद्रित होकर विद्वत्-समाज के सामने आ रही हैं जिनके प्रणेता कवि भोलानाथ, उनके आश्रयदाता भट्टराजा सदाशिव और मध्यकालीन हिन्दी

जगत के सुप्रसिद्ध भक्त कवि तत्कालीन जयपुर नरेश महाराजा सवाई प्रतापसिंहदेव का संक्षिप्त परिचय आगे दिया गया है।

**कर्णकुतूहलम्** को इसके प्रणेताने यद्यपि नाटक संज्ञा दी है परन्तु यह किसी भी रूपक अथवा उपरूपक के लक्षणानुसार ठीक नहीं उतरता, यह तो एक कुतूहल मात्र है। इसका कथाभार इस प्रकार है—

प्रथम कुतूहल

सूत्रधार प्रवेश कर नटी को रङ्गस्थल पर बुलाकर कहता है कि उदुम्बर-वंशोत्पन्न श्रीरत्नेश के पुत्र सदाशिव भट्ट की इस परिषत् में कोई नवीन सुन्दर नाटक का आयोजन करो। इस प्रकार परम्परानुसार नाटक के आयोजन का क्रम बांधकर कथानक प्रारम्भ होता है कि मत्स्य देश में महाराजाधिराज श्री माधवसिंह नामक (प्रथम) नरेश हुये जो अत्यन्त दानी, गुणी, योद्धा एवं प्रतापी थे। उनके पिता अत्यन्त पराक्रमी धीर, वीर गुणगणमणिमण्डित श्रीजयसिंह थे। उनके पौत्र (अर्थात् श्रीमाधवसिंहजी के पुत्र) अत्यन्त तेजस्वी, प्रजापालनतत्पर, धर्म-नीति-नय-धुरन्धर श्रीप्रतापसिंहनामक नरेश हैं। उनकी सभा में विद्वानों और गुणीजनों का अतिशय समादर होता है। तदनन्तर सभा में नटी प्रवेश करके पहले महाराजा को शुभाशीर्वाद देती है, पश्चात् गणेश-शिव-स्तवनादि-मङ्गलानन्तर सभासद नटी के सौन्दर्य का अत्यन्त सजीव वर्णन करते हैं। नख से शिख-पर्यन्त शृंगारपूर्ण ऐसा मनोरम वर्णन नाटकों में अन्यत्र कम ही पाया जाता है। इस प्रकार नृत्यगान में आधी रात्रि हो जाती है।

द्वितीय कुतूहल

इसके पश्चात् नर्तकगण बाहर चले जाते हैं। फिर, महाराज प्रतीहारी को भेजकर पट्टमहिषी को बुलाते हैं एवं उनके आगमन पर मधुपानलीला प्रारम्भ होती है। आगे, संयोग शृङ्गार का प्राञ्जल शब्दों में मधुर वर्णन है। इस प्रकार सम्भोगवर्णनान्त द्वितीय कुतूहल समाप्त होता है।

तृतीय कुतूहल

मनोविनोदार्थ महाराज की अनुज्ञा से बुलाई गई देववाणी-सम्भाषण में प्रवीण पट्टमहिषी की किसी सखी द्वारा महाराज को यह आख्यायिका सुनाई जाती है—

'पूर्व दिशा में कर्णपुर नामक नगर में परम धार्मिक विजयकीर्ति नामक राजा हुआ। उसके उदारकीर्ति, धर्मकीर्ति, जयकीर्ति, देशकीर्ति तथा आहवकीर्ति नामक पांच पुत्र थे। एक बार राजा के यहां कोई सुन्दर नाटक खेला गया जिसे सभासदों के साथ राजकुमारों ने भी देखा। उस नाटक का राजा के पांचवें पुत्र आहवकीर्ति पर ऐसा विलक्षण प्रभाव पड़ा कि नाटक देखने के पश्चात् जब सब राजकुमार चले गये तो एकान्त में उसने पिता से निवेदन किया 'महाराज! मुझे देश देशान्तर में भ्रमण की इच्छा है अतः कृपया जाने की अनुमति प्रदान कीजिये।' राजा ने बहुत समझाया कि तुम्हें बाहर जाने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि यहां किसी प्रकार का अभाव नहीं है, किन्तु कुमार ने कुछ दिन बाद लौट

आने का आश्वासन देते हुये जाने की ही आज्ञा मांगी। राजा ने भी अधिक हठ देखकर अनुमति प्रदान कर दी और कुमार अपनी माता से अनुमति लेकर धर्मपत्नी सहित कुछ परिजनों को साथ ले धर्मपुर नामक नगर में पहुँचा। वहां के राजा पुण्यकीर्ति को उनके आने का वृत्त ज्ञात होने पर वह उनसे मिलने आया एवं कुमार की दी हुई भेंट आदि स्वीकार करके उन्हें राजमहल में आने के लिये निमन्त्रित किया। (कुमार का अपने घर से प्रस्थान एव राजमहल तक पहुँचने का वर्णन अत्यन्त सुन्दर है) पुण्यकीति और कुमार दोनों परस्पर मित्रता सूत्र में बंध गये. तथा कुमार के कुछ दिन वहां रहने के विचार को जानकर उनकी इच्छानुसार राजा ने वृत्ति निर्धारित कर दी। कुमार की पत्नी गृहकार्य में कुशल न होने से उन्होंने उसे पृथक् मकान में रखा और एक व्यक्ति द्वारा प्रतिदिन एक स्वर्णमुद्रा उसके भरणपोषणार्थ भेजते हुये स्वयं राजा की सेवा में तत्पर हो गया। इस प्रकार एक वर्ष बीतने के बाद एक बार चोरों ने कुमारपत्नी के पास पर्याप्त धन होने की सम्भावना से रात्रि में उसके घर में प्रवेश किया, किन्तु वहां क्या रखा था? चोरों को अतीव ग्लानि हुई और सारी बात समझकर वे नगर प्रसिद्ध धनी कुबेरश्रेष्ठी के घर पहुँचे। वहां पर्याप्त धन उनके हाथ लगा। चोरों ने सोचा कि उस कुमारपत्नी को कुबेर के घर में और कुबेरकन्या को कुमारपत्नी के स्थान पर पहुँचा देना चाहिये—वैसा ही उन्होंने किया भी। प्रातःकाल कुबेरपुत्री ने अपने को कुमारगृह में देखा तो उसे अतीव आश्चर्य हुआ किन्तु वह बुद्धिमती थी—उसने सोचा, अब जो हुआ सो हुआ इस रूप में ठीक व्यवहार करना चाहिये। उसने दासी से जलादि मंगाकर भलीभांति स्नानादि करके शृंगार किये और नियत समय पर स्वर्णमुद्रा आने पर दासी से श्रेष्ठी को बुलाया तथा कहा कि वर्ष भर तक एक स्वर्णमुद्रा प्रतिदिन के हिसाब से जो स्वर्ण मुद्राएँ उन्हें मिली हैं उनमें कितना व्यय हुआ है, शेष मुद्राएँ वापस करो। इस प्रकार शेष मुद्राएँ प्राप्त कर महीने भर का अन्नादि एकत्र करके उसने स्वयं अपने हाथों भोजन बनाया और कुमार को भी भोजनार्थ निमन्त्रित किया। कुमार अपनी पूर्वपत्नी के व्यवहार से खिन्न था अतः उसने एक बार तो ना कर दिया किन्तु दासी के आग्रहपूर्वक दुबारा बुलाने से अनेक शंकाकुल-मनस्क वह गुणवतीनाम्नी नवीन पत्नी के भवन में प्रविष्ट हुआ। वहां गुणवती का रूप, शील एवं व्यवहार-कौशल तथा चातुर्य देखकर वह अत्यन्त प्रसन्न एवं विस्मित हुआ। गुणवती और कुमार परस्पर समाकृष्ट हो प्रेमसूत्र में बंध गये और उनकी जीवन-नौका संसार सिन्धु में सुख के पतवार से सानन्द सन्तरित होने लगी।

एक दिन राजा पुण्यकीर्ति ने रात्रि में किसी स्त्री का रुदन सुना। राजा की उत्सुकता शान्त करने हेतु कुमार उस ध्वनि की दिशा में चला और राजा भी उसका सत्वृत्त एवं आज्ञा-पालन-कर्तव्यता-परिज्ञान-निमित्त पीछे से पहुँचा। वह रुदन शिवायोगिनी का था, जिसने अगले ही दिन राजा के मृत्यु होने की सूचना दी और प्रतिकार के लिये कुमार को बताया कि 'आज ही तुम्हारे जो पुत्र हुआ है, उसकी बलि देने के उपाय से राजा की मृत्यु टल सकती है।' कुमार इस उपाय को जानकर घर पहुँचा और उसने सद्योजात शिशु की बलि-हेतु अपनी पत्नी गुणवती से परामर्श किया। गुणवती वस्तुतः गुणवती थी। उसने अपने ही हाथों शिशु की बलि देने का निश्चय किया क्योंकि वह स्वामि-भक्ति

के लिये प्रिय से प्रिय वस्तु का विसर्ग करने में कष्टानुभव नहीं करती थी। किन्तु, बलि के लिये उद्यत होते ही शिवायोगिनी ने प्रकट होकर गुणवती को रोक लिया और कहा कि 'तुम्हारी पतिसेवा और स्वामि-भक्ति श्लाघनीय है, तुम सानन्द रहो और राजा भी चिरायुष्य प्राप्त करे।' इतना कह कर शिवायोगिनी अन्तर्हित हो गई और कुमार राजा की सेवा में पुनः यथापूर्व अवस्थित हो गया। इधर राजा भी सारा वृत्त अपनी आंखों से देख आश्चर्य चकित हो कुमार से पहले ही गुप्त मार्ग द्वारा आकर शय्या पर पहले की भांति लेट गया।

प्रातःकाल होने पर राजा ने बृहती सभा की, और रानी के परामर्शानुसार ऐसे अनुपम उपकार के बदले में अपनी कन्या का विवाह कुल-पुरोहित द्वारा कुमार के साथ कराने का निश्चय एवं रात्रि में कुमार का आश्चर्यजनक कर्म सभी सभासदों को कह सुनाया कुमार ने गुणवती की मन्त्रणा के अनन्तर राजा का प्रस्ताव स्वीकार किया और लक्षमुद्रा-रत्नालङ्कार तथा दस हाथियों के साथ राजकन्या का प्रीति-पूर्वक वरण किया।

इस प्रकार बहुत समय होने पर कुमार राजा से विदा मांगकर पुरस्कृत होता हुआ कर्णपत्तन में वापस पहुँचा और दोनों पत्नियों सहित उसने पिता के चरणकमलों में सादर नमन किया। इस प्रकार की आख्यायिका के उपबृंहण के साथ तीसरे कुतूहल की कवि ने परिसमाप्ति की है।

नाटक में वर्णित कथानक कवि की कोई मौलिक सूझ नहीं कही जा सकती क्योंकि ऐसे ही कथानक क्रमशः भोज और बल्लालसेन के बारे में भी कुछ हेर फेर के साथ प्रसिद्ध हैं। राजस्थानी में जगदेव परमार की कथा सिद्धराज जयसिंह के दरबार में ऐसे ही पराक्रम को लेकर सुप्रचलित है। तथापि नवीन कल्पना का पुट देकर उसे कवि ने यथामति सुरञ्जित करने का प्रयास किया है और इस प्रयास में उसे नितान्त असफल नहीं कहा जा सकता।

आहवकीर्ति का प्रस्थान वर्णन एवं राजप्रासादगमनवर्णन तथा सम्भोग-शृंगार एवं-नख-शिख वर्णन नाटक के रमणीय स्थल हैं। चन्द्रमा के सम्बन्ध में कवि की कल्पना नितान्त रमणीय एवं चमत्कारपूर्ण है।

**महाकवि भोलानाथ** ने 'कर्ण कुतूहल प्रभृति अनेक हिन्दी एवं संस्कृत में काव्यों का प्रणयन किया है। ये कान्यकुब्ज ब्राह्मण थे और संस्कृत एवं हिन्दी के अपने समय के अच्छे कवि थे। इनके पिता श्री नन्दराम शुक्ल भी संस्कृत के अच्छे प्रौढ़ विद्वान् थे। ये देवकुलीपुर नामक स्थान के निवासी थे जो अन्तर्वेद (गङ्गा यमुना का मध्य भाग) में स्थित है। इनके पूर्वज 'राम' नामक अच्छे प्रतापी योद्धा थे। उन्होंने एक बार किसी शरणागत वीर की सुरक्षा की थी अतः तत्कालीन मुगल सम्राट ने उन्हें 'ठाकुर' की उपाधि प्रदान की थी। इन श्रीराम ठाकुर की सन्तति-परम्परा में श्री दुर्गालाल शुक्ल अच्छे पौराणिक पण्डित हुए, जो इनके पितामह थे। इनके पितामह भूपति शुक्ल अच्छे गुणवान् एवं नीति निपुण थे, वे देवकलीपुर से आकर आगरे में रहने लगे और आगरे के किसी नवाब से उनका

अच्छा स्नेह सम्बन्ध हो गया। इनके पुत्र श्रीनन्दराम शुक्ल हुए जो भोलानाथ शुक्ल के पिता थे। भोलानाथ शुक्ल मनमौजी तबियत के रसिक एवं सहृदय कवि थे। इनके पाण्डित्य* की भी अच्छी धाक थी। तत्कालीन गुणग्राही मुगल सम्राट् बादशाह शाहजहां द्वितीय× से इनका अच्छा सम्पर्क था और उसने पांचसदी मनसब की प्रतिष्ठा से भी अपने दरबार में इन्हें सम्मानित किया था। किन्तु ये वहां जमे नहीं। बादशाह के दरबार से इन्हें भरतपुर के राजा सूर्यमल्ल ले आये और कुछ समय ये भरतपुर में रहे। भरतपुर के राजाओं से इनका अच्छा सौहार्द रहा और नवलसिंह आदि के प्रीत्यर्थ वहां इन्होंने अनेक काव्यग्रंथों की रचना की। किन्तु वहां भी ये स्थायी रूप से नहीं बस सके और फिर वहां से जयपुर आगये। उन दिनों जयपुर में माधवसिंहजी प्रथम राज्य करते थे, और उनके गुरु एवं प्रमुख परामर्शदाता भट्ट सदाशिव थे। कवि भोलानाथ का राजदरबार में सन्निवेश कराने में भट्ट सदाशिव का प्रमुख भाग रहा होगा—इसीलिये उन्होंने भट्ट सदाशिव एवं माधवसिंह के पुत्र प्रतापसिंह की प्रशस्तिपरक कर्णकुतूहल नामक ग्रन्थ का निर्माण किया है। भोलानाथ कवि के पुत्र शिवदास ने भी महाभारत का भावानुवाद किया था। इनके पौत्र चैनराम भी अच्छे कवि थे—उन्होंने अपने 'रससमुद्र' नामक ग्रंथ में जो शाहपुराधीश्वर श्रीहनुमत्सिंह की प्रीत्यर्थ संगृहीत किया था अपना वंशपरिचय इन शब्दों में दिया है:-

"कान्यकुब्ज द्विज शुक्ल कुल, भये राम यह नाम।
अन्तरवेदिहि दिविकुलीहि, तहां कियो सुख धाम॥
इक सरनागत ना तज्यौ, तजे सबनि निज गात।
तब दिल्लीस खिताब दिय, यह 'ठाकुर' विख्यात॥
तिनके कुल में भो प्रगट, दुर्गादास सुनाम।
पंडित पौराणिक भयो, रहे सु ताही ठाम॥
तिनके सुत 'भोपति' भयो, कियो आगरे बास।
गुणनिधि जानि नवाब हू, राखे तिन निज पास॥

---

* श्री मनोहर शुक्ल जी से, जो उक्त कवि के वंशज हैं, ज्ञात हुआ है कि ये व्याकरण एवं साहित्य के विद्वान थे और मञ्जूषा पर उक्त कवि की लिखित टिप्पणी भी पहले विद्यमान थी जो अब अप्राप्त है।

× यह मुगल सम्राट् औरंगजेब के पांचवें पुत्र कामबख्श का पौत्र मुहीउलमिलत नामक बादशाह था जो ११७३ हिजरी एवं संवत् १८०१ विक्रमी में शाहजहां द्वितीय के नाम से दिल्ली की गद्दी पर बैठा था। (सरकार, लेटर मुगल्स् भा० १ पृ० ६६) यद्यपि बादशाह की प्रशस्ति-सम्बन्धी कोई ग्रंथ या काव्य एवं स्फुट पद्य उक्त कवि के उपलब्ध नहीं हुए हैं तथापि 'रससमुद्र' के उद्धरण से ज्ञात होता है कि इनका उपर्युक्त बादशाह से अच्छा सम्बन्ध था।

नन्दराम तिनके तनय, कवि पण्डित परवीन ।
ताके भोलानाथ जिहि, कीन्हें ग्रन्थ नवीन ॥
छहों शास्त्र अध्येन सों, गये दिल्लीपति पास ।
शाहजहां पतिशाह के, भयो मिलत हुलास ॥
पांचसदी मनसब दियो, राखे करि अति प्रीति ।
तब तिनकी रुचि जानि जिन, भाषा किय इहि रीति ॥
सूरजमल्ल ब्रजेश सो, गयो दिल्लीपति धाम ।
ले आयो भुवनाथ को, दिए वांछित धन धाम ॥
माधवेश अम्बापतिहि, मिले तहां ते आय ।
तिनहू भोलानाथ को, राखे बहु चित लाय ॥
तिनके सुत शिवदास सो, भाषा परम प्रवीन ।
हुक्म भूप को पाय जिन, भाषा भारत कीन ॥

कवि भोलानाथ का वंशवृक्ष उपर्युक्त आधार एवं उनके वंशज मनोहरलालजी की सूचनानुसार इस प्रकार बनता है—



वर्तमान में कवि के वंशज श्री मनोहरलाल शुक्ल विद्यमान हैं और अध्यापन-कार्य करते हैं।

उपर्युक्त उद्धरण से ज्ञात होता है कि कवि भोलानाथ सम्राट् शाहजहां द्वितीय से मिले थे और जयपुर में श्री माधवसिंहजी प्रथम के समय में ही आ गये थे तथा श्री प्रतापसिंहजी के समय में ही सम्भवतः दिवङ्गत हुए। सम्वत १८४० में महाराजा प्रताप-सिंह के द्वारा थे. 'महाकवि' की उपाधि से विभूषित हुए। इनके पुत्र शिवदास के नाम ग्राम गोकुलचन्द्रपुरा का पट्टा फागण बदी ४ संवत १८४६ में इनकी मृत्यु पर हुआ अतः इनका समय सं० १८४६ तक है।

महाकविविरुदविभूषित भोलानाथ ने ब्रजभाषा, पंजाबी, खड़ीबोली हिन्दी, एवं संस्कृत सभी तत्कालीन प्रचलित मुख्य भाषाओं में सुन्दर रचना की है। 'कविरनुहरतिच्छायाम्' सूक्त्यनुसार कविकुलगुरु कालिदास की रचना का अनुकरण सुन्दरता के साथ आपके संस्कृत पद्यों में पाया जाता है, जो रसग्राही सहृदय मिलिन्दों को सद्यः समाकर्षित करता है। अनेक स्थानों पर अलंकारों का सन्निवेश मनोरम और सहज स्वाभाविक लगता है। प्रसादगुणयुक्त, वैदर्भीरीतिसम्पन्न कोमलकान्तपदावली सहृदयों को स्वतः बलादिव नियोजितः की भांति परितृप्त कर देती है। इनके प्राप्त ग्रंथों का थोड़ा सा परिचय इस प्रकार है:—

१. श्रीकृष्णलीलामृतम्, कृष्ण-भक्तिपरक श्रीमद्भागवती-कथात्मक काव्य ( संस्कृत भाषा में )
२. सुख निवास (सं० १८३० में लिखितः ठाकुर चतुरसिंह प्रीतये, ब्रजभाषा में गीत-गोविंद का पद्यानुवाद (भावात्मक)
३. नायिका-भेद (सं० १८१८ में लिखित, नवलसिंह प्रीत्यर्थ, ब्रजभाषा का आलंकारिक ग्रन्थ।
४. नखशिख भाषा (सं० १८३० में लिखित, हिन्दी भाषा में शृंगारिक ग्रंथ)
५. नवलानुराग (नवलसिंह प्रीत्यर्थ, नीति एवं प्रशस्ति-परक ग्रंथ)
६. युगल-विलास (युगलसिंह प्रीत्यर्थ शृंगार विषयक ग्रंथ)
७. इश्कलता (सं० १८२७, पंजाबी भाषा में कुंवर गोपालसिंह प्रीत्यर्थ निर्मित)
८. लीला-पच्चीसी (सूरजमल के पुत्र नाहरसिंह प्रीत्यर्थ विविध विषयात्मक १०७ पदों का संग्रह)
९. भगवद्गीता (नवलसिंह की प्रेरणा से नाहरसिंह प्रीत्यर्थ गीता का पद्यानुवाद। यह केवल १३ अध्याय पर्यन्त उपलब्ध है।
१०. नैषध (सं० १८४० में प्रथमसर्ग मात्र का पद्यानुवाद उपलब्ध है।
११. सुमन प्रकाश (नायिका भेद) (आलंकारिक ग्रंथ सं० १८२७ में लिखित
१२. महाभारत का पद्यानुवाद (अपूर्ण) केवल भीष्म पर्व का उपलब्ध है।
१३. भागवत दशम स्कन्ध पद्यानुवाद (नवलसिंह प्रीत्यर्थ सं० १८२६ में लिखित।

१४. लीला-प्रकाश (सं० १८२० में लिखित विविध विषयक पद्यों युक्त)
१५. प्रेम पच्चीसी
१६. कर्ण-कुतूहल (संस्कृत नाटक)

इनके अतिरिक्त विप्रलब्ध शृंगार-वर्णनपरक विविध-विषयक स्फुट पद्य भी उपलब्ध होते हैं जिनसे कविकी सर्वतोमुखी प्रतिभा एवं वैदुष्य का अच्छा परिचय प्राप्त होता है।

कवि के ग्रंथों का साधारण अध्ययन करने से प्रतीत होता है कि ये मौजी एवं रसिक प्रकृति के आलंकारिक कवि थे। इन्हें कवित्व के संस्कार जन्मजात रूप में ही प्राप्त हुए थे।

कर्णकुतूहल में कवि ने अपना थोड़ा सा परिचय इस प्रकार दिया है:—

"तातो यस्य समस्तशास्त्रनिपुणः श्री नन्दरामाभिधो
माता यस्य च पौष्करीति विदिता पत्यर्चने तत्परा।
वासो 'देवकलीपुरे' निगदितो यत्रास्ति कालेश्वरो
'भोलानाथ' इति प्रसिद्धिमगमत् तत्काव्यमेतच्छुभम् ॥१॥"

इनकी संस्कृत में केवल दो ही कृतियां उपलब्ध होती हैं। एक कर्ण-कुतूहलम् और दूसरी श्रीकृष्णलीलामृतम्। अपर कृति में १०४ पद्य हैं जिनमें श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध के आधार पर भगवान् श्रीकृष्ण की लीलाओं का सरस वर्णन हुआ है। ऐसा जान पड़ता है कि महाराजा प्रतापसिंहजी द्वारा संवत् १८४७ में प्रतिष्ठापित जयपुर के प्रसिद्ध हवामहल स्थित श्रीगोवर्द्धननाथजी के मन्दिर* से इस रचना का सम्बन्ध है। कृति के अन्त में कवि का यह पद्य अवलोकनीय है—

"श्रीप्रतापस्य नृपतेः न्यवसन् सुखसद्मनि
श्रीरामस्वामिनो+ भर्ता गोवर्द्धनधरः प्रभुः ॥१०४॥"

इस प्रकार इनकी दोनों उपलब्ध संस्कृत कृतियां तो यहां पर प्रकाशित की जा रही हैं। अन्य अवसर पर शेष हिन्दी रचनाओं पर भी यथाशक्य प्रकाश डालने का प्रयास किया जायगा।

---

* हवामहलों में स्थित श्री गोवर्द्धननाथजी के मन्दिर में कीर्तिस्तम्भ पर यह लेख उत्कीर्ण है।

"श्री गोरधन नाथजी को मींदर बणायो हवामहल श्री मन्महाराजाधिराज राजे श्री सवाई प्रतापसिंहजी देव नामाजी मिती माह सुदी १३ बुधवार सं० १८४७"

भट्टराजा सदाशिव जी, जिनकी विद्वत परिषद् के प्रीत्यर्थ 'कर्णकुतूहलम' की रचना हुई थी औदुम्बर वंशीय मावजी भट्ट के पौत्र एवं रत्नेश्वर भट्ट के सुपुत्र थे। जयपुर नरेश सवाई माधोसिंह प्रथम के गुरु एवं प्रमुख परामर्शदाता के रूप में ये उनके साथ ही उदयपुर से सं० १८०७ वि० में जयपुर आये थे। इससे पूर्व ये डूंगरपुर जिले के निकट वर्ती सागवाड़ा ग्राम में निवास करते थे और तत्कालीन उदयपुर के महाराणा जगतसिंह के विशेष कृपापात्र रहे थे। जयपुर नरेश सवाई माधोसिंह प्रथम जब कुँअरपदे में उदयपुर में निवास करते थे, उन्हीं दिनों उन्होंने भट्टजी को अपना गुरु बना लिया था।

इस बारे में प्रसिद्ध है कि उदयपुर महाराणा जगतसिंह ने जब अपने भागिनेय सवाई माधोसिंह को परम योग्य एवं गुणगणवरिष्ठ जान कर भट्टजी से उन्हें पढ़ाने के लिए निवेदन किया तो भट्टजी ने कहा था—मैं सामान्य जोशी नहीं हूँ। यदि मुझे माधवसिंह जी अपना गुरु माने और मेरी सन्तान को भी उसी प्रकार इनकी सन्तति गुरु मानती रहे तो मैं अध्यापन के लिये उद्यत हो सकता हूँ" माधवसिंहजी ने भट्टजी की इस शर्त को मान लिया और उनकी शिष्यता ग्रहण की। कालान्तर में जब वे जयपुर नरेश हुए तो उन्होंने भट्टजी को 'भट्ट राजाजी' की उपाधि एवं जागीर आदि देकर समुचित सम्मान से विभूषित किया। उक्त जागीर भट्ट सदाशिव जी की अनुवर्ती सात पीढ़ियों में सन् १९३१ ई० तक अविच्छिन्न रूप से चलती रही। इनका वंशवृक्ष इस प्रकार है—



"भट्टजी सूं म्हांको नमस्कार। अपरं च विद्यागुरुपणां की पदवी म्हे थांने दीन्ही छै सो जो म्हांका बेटा पोता होसी सो थांका बेटा पोतां आगे भणसी अर विद्यागुरुपणा की पदवी थांका बेटा पोतां ने देसी ईं बात का श्री जी सायदी१ छः मि० चैत्र कृष्णा सं० १८१४।"

भट्ट सदाशिवजी के पौत्र भट्टराजा अम्बादत्तजी के बारे में लिखे गये वर्णन से विदित होता है कि उनका जयपुर महाराजा किस प्रकार समादर किया करते थे। वर्णन इस प्रकार है–

"॥ श्रीरामजी ॥

दस्तूर विद्यागुरु भटजी श्री अम्बादत्त जी को

भट्ट राजाजी बारनै देस परदेश जाय तदि श्री हजूर सिख देबा२ पधारें, म्होर एक तोला नारेल एक भेट करै। श्री हजूरि मसन्द पर विराजै अर भट्टराजाजी मसन्द की तरफ जीवणी गद्दी २ पर बैठे। फेर भट्टराजाजी की आयां की खबर मालुम होय जिद श्री हजूरि कोस आध तांई पेसवाई३ पधारे पाछे भट्टराजाजी ने सवार कराय स्वारी४ के अगाड़ी चलावै, श्री हजूरि पाछे पाछे चालै पाछै भट्टजी ने तो डेरा सीख दे अर स्वारी महलां दाखिल होय। फेर भट्टजी के डेरे श्री हजूरि मिलबा पधारे एक तोला मोहर एक नारेल ऊंही तरै५ श्री हजूरि मसन्द पर विराजै भट्टराजा जी गद्दी२ पर बैठे घड़ी दोय घड़ी बातां करता रहे फेर श्री हजूरि महलां पधारै भट्टराजा जी का बेटा नें श्री हजूरि सूं जुवराजपणो बकस्यो अर आसणोट बकस्यो श्री हजूरि सूं मिले जद भट्टराजा जी तो गद्दी दोय पर ही बैठे अर जुगराजजी आसणोट परि बैठे।"

इसके अतिरिक्त भट्टराजाजी अम्बादत्त जी ने जयपुर के महाराजा सवाई रामसिंह जी द्वितीय को आश्विन शुक्ला ५ सं० १९२५ विक्रमीय को पत्र लिखा था उससे उपर्युक्त घटना की सम्पुष्टि होती है– पत्र की प्रतिलिपि इस प्रकार है–

"॥ श्री राज राजेश्वरो जयति ॥

माधवसिंहजी हजूर सदाशिवजी

म्हांको नमस्कार बंचज्यो, अप्रंच रुक्को ईं मजमून सूं आयो कि श्री··· यो हुकम फुरमाये छै सो आपका बड़ा कांई बात सूं ईतनी ईजत पाई और अब कांई

१. साक्षी २. पहुँचाने के लिए। ३. अगवानी। ४. जलूस। ५. तरह।

करो छो सो बात मुक्तसिल१ लिखो । सो मालुम करां तीं को जवाब यो छै । ज्यो म्हांका बड़ा भट्टजी श्रीसदाशिवजी ने म्हाराज कवाँर श्री.........सूं उदयपुर में महाराणा जी साहिब मिलाया सो वणि सो वंदगी करी अर रफाकत२ भोत सी रही या छै । येक दिन महाराज कमार फुरमाई म्हानें पढ़ावो करो सो ईहीं तरै बातां होवै करी । भट्टजी कही म्हे लड़का पढ़ावणा जोशी तो छां नहीं आपनें पढ़ास्यां परन्तु म्हानै यो वचन हो जावे कि म्हांका बेटा पोता वंश में होसी सो थांका बेटा पोता वंश का कनै पढ़सी । तदि फुरमाई म्हांका मनोरथ हुयाँ या बात मंजूर छै । तदि भट्ट जी कही आप आमेर को राज्य पास्यो, तींकी म्याद अरज करदी सो जबान भट्टजी महाराज की सिद्ध हुई पाछै जयपुर पधारथा जद भट्टजी महाराज नै साथ ल्याया तदि फुरमाई कि ईं राज्य का मुक्त्यार आप छो म्हानें शिक्षा देस्यो जी मुजब चालस्यां आपको अणकह्यो करस्यां नहीं । पाछै भट्ट जी म्हाराज नै 'विद्या गुरु श्री भट्टराजा जी' की पदबी दीई और दोय गद्दी बिछवाय सिरे दरबार में बैठावा वानें जमीन जायदाद उदक इनाम वगैर साबिक वरुसी अर बड़ो सो कुरब कायदो बढ़ायो सो ऊंही दिन सूं लेकर आज तक धणी ऊंही रीत पर बरत्यां जाय छै सो यो हाल मालुम कर चोला और लिखी अब कांई करो छो सो धण्यां को शुभ चिंतवन करां छां मि० आ० शु० ५ सं० १६२५ वि० ।"

उपर्युक्त वर्णन से विदित होता है कि भट्ट सदाशिवजी सवाई माधोसिंह प्रथम के केवल गुरु और परामर्शदाता मात्र ही नहीं थे प्रत्युत एक प्रकार से तत्कालीन जयपुर के सर्वेसर्वा थे । ये अत्यन्त दूर-दर्शी, विद्वान् नीतिमान् गुणी, वीर एव साहसी व्यक्ति थे। महाराज माधवसिंह जी इनका पूर्ण आदर करते थे और ये उनके साथ उदयपुर से जयपुर आये थे । इस विषय का उल्लेख भट्ट कृष्णराम जी प्रणीत 'कच्छवंश महाकाव्य' के निम्न श्लोक में भी वर्णित हुआ है—

ते ते गदाधरमुखा अपि पल्लिवालाः
औदुम्बरा अपि सदाशिवभट्टमुख्याः ।
प्राक् सेवितांघ्रिमधुना फलदानदक्ष-
मन्वीयुरेनमभुवृत्तमिव द्विजौघाः ।
( सर्ग १३, श्लोक २६७ )

कर्णकुतूहल नाटक में कविवर शुक्ल भोलानाथ ने भट्टजी का परिचय जिन शब्दों में दिया है उनसे इनके सद्गुणों तथा महत्ता पर पूरा प्रकाश पड़ता है ।

सूत्रधार कहता है—"आर्ये, समस्तसामन्तनृपचक्रचूड़ामणि भूमण्डल-किरीट-रञ्जितचरणारविन्दः श्रीरत्नेशतनय औदुम्बर कुलालङ्कारो विघ्नराज इव विघ्नविध्वंस-कारी सुरगुरुरिव कूर्मवंशगुरुः श्रीमान् भट्टसदाशिवोऽस्ति ।"

---

१. संक्षिप्त । २. मेलजोल ।

आगे भी—

"भूदेवेषु नितिर्मतर्वितरणे दीने दया भूयसी
प्रीतिः पुण्यकथासु भीतिरनिश पापात्सुनीतिर्नये।
शूरत्वे कृतिरुन्नतिः सदसि वाक् सत्ये हरौ सज्जने
भक्तिर्भट्टसदाशिवक्षितिपतेः सर्वं परप्रीतये॥

तथा च नासामौक्तिकमद्रिराजतनया बिंबाधरे राजते
भूरत्ना चन्द्रकला नगेशतनया भाले शिवे तत्सुते।
शीतांशावमृतं सरस्सु सततं हंसा हरावाम्बुजं
श्रीमद्भट्टसदाशिवस्य सुयशः सर्वत्र भूषायते॥
दिङ्नागाधवलीकृता जलधयः कामं तथा वारिदा
वृत्ता वारिचराः पिकाः शनिरसौ पापानगाः पन्नगाः।
दृष्ट्वेदं हरिरीश्वरः स्मित मुखोऽपृच्छत प्रियां साऽवदत्
श्रीमद्भट्ट सदाशिवस्य यशसा कृष्णोऽपि हंसायते॥

आदि शब्दों में बड़ा ही हृदयग्राही मनोरम वर्णन किया है जिससे ज्ञात होता है कि ये एक विद्वान् एवं गुणीजनों के आश्रयदाता थे। स्वयं भट्टजी की कोई साहित्यिक कृति तो उपलब्ध नहीं हो सकी है, परन्तु कवि भोलानाथ के अतिरिक्त अन्य कवियों साहित्यिकों को प्रश्रय देने की बात से ज्ञात होता है कि ये विद्याप्रेमी अवश्य थे। कर्ण-कुतूहल में इनका वंशानुगत परिचय इस प्रकार दिया है—

"रत्नेशः कृतपुण्यरत्ननिचयो रत्नाकरश्चापर-
स्तज्जातः शशि सन्निभः कृतमहादानः कुबेरो यथा।
दिव्यौदुम्बरवंशविश्वविदितः श्रीविश्वनाथः स्वयं
श्रीमान् भट्टसदाशिवक्षितिपति र्जीयात् सहस्रं समाः॥"

इसके अतिरिक्त कविवर श्री भोलानाथ द्वारा प्रणीत भट्ट सदाशिव की प्रशस्ति के कुछ हिन्दी स्फुट पद्य भी उपलब्ध होते हैं जिनमें से कुछ पाठकों के अवलोकनार्थ नीचे दिए जाते हैं—

महाराज शिवदास को, दास जु भोलानाथ।
करतु सदाशिव के कवित, हित सौं जोरे हाथ॥
॥ १ ॥
जाके आगै पढ़त कवित्त द्विज देव ठाढ़े
बाढ़े अनुराग गाढ़े गुन गन जात में।
सुधानिधि मुख सुधा बानी मुख जाके सदा
बाल सुधानिधि देव सोहै सदा भाल में॥

कीरति पुनीत जाको जगत पवित्र करै
गंगा सी बिसाल संग बाल गज चाल में।
संपय रसाल करै सबको निहाल पे कै
सदाशिव हाल हेरे दीन प्रतिपाल मैं ॥ १ ॥

पुण्य परताप ही कौ जाके द्वार डंका बाजै,
कहै भोलानाथ सोर लंका लौं कही को है।
भुवभार काँधे जाकै दयाभार ही में सदा,
लाज भार आँखिन में पैज भार जी को है॥
नृपति सदाशिव उदंबर पुरदर ज्यौं
सुन्दर सभा को औ सिकंदर मही को है।
आप निरदंभ दंभ मेटत सदभनि के
राजथंभ बिजैथंभ जाके सिर टीको है॥ २ ॥

नृपति सदाशिव यौं लखे, तारनि में ज्यों चन्द।
जाके चहुँधा कबिस रु, लखियत उदय अमंद ॥३॥
हैमदान झर सी रहत, वारिद लौं बरसंत
देत आशिष कवि सबै, कहै कै हिय हरषंत ॥४॥
गहै जाकी शाखा जानि मूलतें अतूल जाहि,
रहै अनुकूल एक धर्म ही को थरु है।
सुमन जाकौ सौरभ सुजस छायौ
सेवै भोलानाथ मन कामना को फरु है॥
चाहत सुरेस से महेस से अशेष अति
ऊँचौ नित पल्लव सौ जाको रहै करु है।
पूजै द्विजराजनि समाजनि निवाजै सदा
नृपति सदाशिव सौं औन सुरतरु हैं॥ ५ ॥

दानरुचि जी मैं जाके अरुचि न नैको कहूँ
दसों ही दिसन दिवि दामनी ज्यौं बरनी।
कलपलता सी सोहै सुमन सुमन जाकौ,
सुखसौं फलैगी कर-पल्लव में करनी॥

सौरभ सरस पति भौंर लौं छक्योई रहै,
कहै भोलानाथ मनहर नीक धरनी।
इंदीवरनैनी इंदुमुखी बिंद भाल जाकै,
सदाशिव मंदिर में इंदिरा सी घरनी ॥ ६ ॥

भोलानाथ करै सदा, इम अशीष ठाढ़ौ ॥
भट्ट सदाशिव की सदा, जय जय नित बाढ़ौ ॥७॥

इसी प्रकार कितने ही अन्य कवियों द्वारा भी इनका यशोगान हुआ है जो इन्हीं के घराने में संगृहीत एक गुटके में लिखित है।

## ॥ महाराजा प्रतापसिंहजी का जीवन–वृत्त ॥

जयपुर और आमेर के महाराजाओं का इतिवृत्त वीरता और नीतिपटुता के साथ साथ उनके साहित्य-प्रेम, विद्वत्समादरवृत्ति तथा गुणग्राहकता से ओतप्रोत है। महाराजा मानसिंह जब काबुल और बंगाल के अभियानों में नेता बनकर गये तो यश और धन के साथ साथ बहुत सी साहित्यिकनिधि भी वहां से बटोर कर लाये थे। जयपुर के सुप्रसिद्ध श्रीगोविन्ददेवजी के मन्दिर में अब भी बंगाल से लाया हुआ विपुल ग्रन्थ–भण्डार खासमोहर में रक्खा बताया जाता है। मिर्जा राजा जयसिंह के समय में कविवर बिहारीलाल ( बिहारी सतसई के प्रणेता ) के अतिरिक्त कितने अन्य साहित्यकार इनके दरबार में रहते थे यह सब कहने की विशेष आवश्यकता नहीं है। कुलपति मिश्र इन्हीं के समय के एक प्रख्यात कवि थे। इनके पुत्र रामसिंह के दरबार में भी कवियों और विद्वानों का खासा जमघट रहता था और वे स्वयं हिन्दी संस्कृत के मार्मिक वरिष्ठ विद्वान् एवं लेखक थे। सवाई जयसिंह के समय में तो जयपुर सभी विद्याओं का केन्द्र बन गया था और उसी समय से विद्या के क्षेत्र में जयपुर का नाम 'द्वितीय काशी' के रूप में अद्यावधि सुप्रसिद्ध है। इनके पुत्र ईश्वरीसिंह और माधवसिंह प्रथम के समय में भी थोड़े साहित्य का निर्माण नहीं हुआ। किन्तु, माधवसिंह जी के पुत्र व्रजनिधि उपनाम-धारी कविवर प्रतापसिंहजी की साहित्यक्षेत्र में जो अक्षय कीर्ति–कौमुदी समुद्भासित है वह युग–युगों तक अम्लान बनी रहेगी। प्रस्तुत नाटक 'कर्णकुतूहल' के रचयिता महाकवि भोलानाथ यद्यपि माधवसिंह प्रथम के समय में ही जयपुर में आ गये थे किन्तु इनके राज्यकाल में उन्हें यहां स्थायी आश्रय प्राप्त हो गया था और आज तक उनके वंशज यहीं पर बने हुए हैं। सं० १८४० में कवि भोलानाथ को प्रतापसिंहजी ने ही 'महाकवि' की उपाधि से विभूषित किया था और इन्हीं के समान अन्य अनेक कवि एवं साहित्यकारों को इनके समय में प्रश्रय प्राप्त हुआ था। कर्ण-कुतूहल नाटक के नायक होने के कारण श्रीप्रतापसिंहजी का जीवन-वृत्त कतिपय शब्दों में नीचे देने का

महाराज प्रतापसिंह का जन्म पौष कृष्णा द्वितीया संवत् १८२१ वि० को जयपुर में हुआ था। इनकी माता चूँड़ावत जी थी जिन्होंने इनके बड़े भाई पृथ्वीसिंह और इनकी बाल्यावस्था में समस्त राज्यकार्य का संचालन स्वयं अपने हाथों किया था। अपने ज्येष्ठ बन्धु पृथ्वीसिंह के किशोरावस्था में ही कालकवलित हो जाने पर ये वैशाख कृष्णा ३ बुधवार सं० १८३५ को १५ वर्ष की आयु में जयपुर की गद्दी पर बैठे।* ये प्रत्युत्पन्नमति और दूरदर्शी थे अतः शीघ्र ही इन्होंने राज्य की बागडोर सँभाल ली और राज्य के अन्तरङ्ग शत्रुओं को निःशेष कर दिया। इन्हीं के समय में माचेड़ी के राव प्रतापसिंह द्वारा अलवर राज्य की स्थापना, तूँगे का युद्ध, अवध के नवाब वजीरअली (वजीरुद्दौला) का अंग्रेजों को समर्पण, तथा अनेक मरहठों के युद्ध प्रभृति कितनी ही ऐतिहासिक घटनाएँ संगठित हुई जिनका विस्तृत उद्धरण यहां अप्रासङ्गिक एवं अनावश्यक है।

'व्रजनिधि ग्रन्थावली' में स्व० पुरोहित श्रीहरिनारायणजी ने इनके शरीर का वर्णन इस प्रकार किया है :—

"इन महाराजा का शरीर बहुत सुडौल और सुन्दर था। वे न तो बहुत लम्बे थे और न बहुत ठिगने। न बहुत मोटे थे न बहुत पतले। उनके बदन (शरीर) का रंग गेहुआँ था। उनके शरीर में बल भी पर्याप्त था। बाल्यावस्था से उन्होंने शास्त्र-शिक्षा के साथ साथ युद्धविद्या की भी शिक्षा पाई थी, जैसा कि उस जमाने में और उससे भी पूर्व राजकुमारों के लिये अनिवार्य नियम था। महाराजा का स्वभाव भी बहुत अच्छा था। वे हँसमुख, मिलनसार, उदार और गुण-ग्राहक प्रसिद्ध थे। जैसा कि ऊपर लिखा जा चुका है वे राजनीति में भी पटु थे।"

उक्त उद्धरण से महाराजा प्रतापसिंह के व्यक्तित्त्व का भव्य चित्र स्वतः नेत्रों के सम्मुख साकार हो उठता है। महाकवि भोलानाथ ने भी प्रस्तुत नाटक में इन शब्दों में इनका सुन्दर वर्णन किया है—

"सूर्यः साक्षान्मित्रवर्गेण रूपे
साक्षात्कामः कामिनीभिर्व्यलोकि॥
चन्द्रः साक्षाल्लोचनैः सज्जनौघैः
साक्षादिन्द्रो भूमिपैः श्रीप्रतापः॥ १७॥

(क० कु० प्र० कु० १७)

* पं० हनुमान शर्मा चौमू ने अपने 'नाथावतों के इतिहास' में इनका राज्यारोहण वैशाख कृष्णा ४ सं० १८३६ बुधवार को होना तथा स्व० पु० हरिनारायणजी

"श्रीप्रतापसिंह मित्रों के लिये सूर्य की भांति उनके मनोरथ रूपी कमलों के प्रकाशक रूप में, स्मर-केलि-कुशल-कान्ताओं में कामोपम, सज्जनों के नयनों को इन्दु से आल्हादक तथा नृपतियों में इन्द्र की भांति श्रेष्ठता को स्वतः प्राप्त हैं।"

"दृष्टो देवैः पार्थ-तुल्यो रणेऽसौ
दाने दृष्टः कर्ण एवापरो वा॥
रामः साक्षाद् धीरतायां नरौघै-
र्दृष्टः किं वा सप्रतापः प्रतापः॥

(क० कु० प्र० कु० १८)

"प्रतापी प्रताप को देवता लोग रण में अर्जुन के समान और दान में दूसरे कर्ण के समान देखते हैं तथा जनसमुदाय इनकी धीरता के कारण इन्हें साक्षात राम के समान ही देखता है।"

"मृगाङ्कोऽयं रङ्कः प्रभवति सपङ्कः सुमनसां
दिनेशेऽस्तं याते मलिनमुख एवोदयत च।
निशायां धृष्टोऽसौ न हि भवति लज्जावृतमुखो
जितो राजन् लोके तव विधुमुखस्य प्रतिभया॥२॥

( हे राजा! तुम्हारे मुखचन्द्र ने प्रतिस्पर्धी इस लौकिक चन्द्र को सर्वथा पराजित कर दिया है क्योंकि यह बेचारा मलिन मुख लिये सूर्यास्त होने पर उगता है तथा रात्रि में भी लज्जावृत सा पूर्ण प्रकाशित नहीं होता एवं मृगलाञ्छन के कारण सज्जनों को रमणीय भी प्रतीत नहीं होता क्योंकि सज्जनों ( सुमनसां पुष्पाणाम्, सज्जनानां च ) को सदैव ?य, सूर्योदय होने पर भी पूर्ण कान्तिमान्, रात्रि में भी ?ल्य आभासम्पन्न सदोदित तुम्हारा मुखचन्द्र इसे तिरस्कृत कर रहा है।)

"पङ्केरुहमिदमम्बुनि जितलक्ष्मीकं निर्मज्जितुं भवति।
तवमुखचन्द्रप्रभया पृथ्वीतिलक! प्रतापनिधे॥२२॥

( पूर्वोक्त श्लोकानुसार प्रसिद्ध लौकिक चन्द्र से अधिक शोभासम्पन्न मुखचन्द्र-युक्त पृथ्वीपति हे प्रतापनिधि प्रताप! देखो तुम्हारे इस मुखचन्द्र ने क्या अनर्थ कर डाला? पहले तो प्रकृत चन्द्र की सुषमा का अपहरण किया पुनः इसने कमल की छवि का भी हरण कर उसे श्रीविहीन कर दिया! अब बेचारा कमल कान्तिहीन होकर पानी में डूब मरने हेतु नीचे झुका सा जा रहा है। अतः हे प्रतापनिधे! आपके मुखचन्द्र का क्या वर्णन किया जाय?।')

इसी प्रकार महाकवि भोलानाथ ने अपनी विदग्ध रसमाधुरी से सहृदयों का अन्तःकरण समाकृष्ट करते हुए महाराजा प्रतापसिंह जी के गुणों का बड़े ही सुमधुर शब्दों में वर्णन किया है। इनकी रसिकता एवं अंग सौन्दर्य को लक्ष्य करके किसी अज्ञात कवि का यह मनोरम सवैया भी यहां अङ्कित करना पाठकों को आनन्दप्रद होगा-

"अग्र गुलाब कली लटकै सिर, छैल छबीले लपेटहि लेखौं।
घूमत बागे सुपीत पटा कटि, सौनजुही सुषमा अवरेखौं॥
सांझ समै जगदीस सिगार में श्रीतिनिवास के आंगन पेखौं।
सांवरिया प्रभु याद करौं जब भूप प्रताप की सूरति देखौं॥

ऐतिहासिक तूँगा समर के विषय में भी पद्माकर का निम्नलिखित पद्य पठनीय है; इससे उस समर की भयंकरता और प्रतापसिंहजी की वीरता का पूरा पता चलता है।

"जारि गयो जद्दन त्रिकद्दन बिडारि गयौ,
हारि गया डौर सब सिक्खन के सर को॥
कहै 'पदमाकर' मरोर गांवबासिनकौं,
तारि गयो तोरा तुरकानहू के तर को॥
भूपति 'प्रताप' जंग 'जालिम' सों रारि करि,
हारि गया सैंधिया भयो न घाट घर को॥
जब्बर पैठ लग्यो जम हू के पास तऊ
तनतैं न त्रास गयो 'तूँगा के समर को॥'

इसी प्रकार मराठों से युद्ध करते समय इन्होंने जो अपूर्व पराक्रम प्रदर्शित किया था उसका एक अज्ञात कविकृत कवित्त में रौद्र वर्णन देखिये—

"घोर घमासान महाप्रलै के निसाँन,
आसमान लौं लहर पचरंग के फहर की।
अंग रु बंग संग सुभट लपेटे लोह,
अघट उमंग छोह छाक के छहर की॥
सम्भु श्री प्रताप तो प्रताप झर झाफ आफ-
ताफलौं तराफ तेज ताप के थहर की।
सहर सहर दावा दारन अहर पर
कहर करै जन में झांख सी जहर की॥

ये योद्धा एवं प्रतापी होने के साथ साथ बहुज्ञ, अपरिमित मेधासम्पन्न, भावुक, एवं सहृदय भक्तकवि भी थे। इनके द्वारा रचित २३ ग्रन्थों का संग्रह 'व्रजनिधि ग्रन्थावली' के रूप में नागरीप्रचारिणी सभा काशी द्वारा प्रकाशित हो चुका है जिसमें इनके द्वारा प्रणीत ग्रन्थों का विवरण इस प्रकार है :—

| | | | |
|---|---|---|---|
| १. | प्रेम प्रकाश | सं० १८४८ | फा० बु० ६ गुरुवार |
| २. | फागरंग | ,, ,, | ,, सु० ७ बुधवार |
| ३. | प्रीतिलता | ,, ,, | चै० कृ० १३ मंगलवार |

